सौसुराद—संज्ञा पुं० [सं०] विष्ठा में होनेवाला एक प्रकार का कीडा।

सौस्थित्य—संज्ञा पुं० [सं०] १ अच्छी स्थिति। २ ग्रहों का शुभ स्थान में होना।

विशेष—बृहत्संहिता में लिखा है कि ग्रहों का सौस्थित्य, अर्थात् शुभ स्थान में स्थिति, देखकर राजा यदि आक्रमण करे तो वह अल्प पौरुषवाला होने पर भी पराया धन पाता है।

सौस्थ्य—संज्ञा पुं० [सं०] कुशल। क्षेम। कल्याण।

सौस्नातिक—वि० [सं०] यह प्रश्न कि यज्ञ के उपरांत स्नान सफल हुआ या नहीं।

सौस्वर्य—संज्ञा पुं० [सं०] सुस्वर या उत्तम स्वर होने का भाव। सुस्वरता। सुरीलापन।

सौहँ[1]—संज्ञा स्त्री० [सं० शपथ, प्रा० सवह या सं० सौगन्ध] शपथ। कसम। उ०—हम रीझे मनभावते लखि तव सुंदर गात। दीठ रूप वर लाल सिर नैना सौहैं खात।—रसनिधि (शब्द०)।

क्रि० प्र०—करना।—खाना।

सौहँ[2]—क्रि० वि० [सं० सम्मुख, प्रा० सम्मुह] सामने। आगे। उ०—रंग भरे अंग अरसौहैं सरसौहैं सोहैं सौहैं करि भौंहैं रस भावनि भरत हैं।—देव (शब्द०)

सौहन—संज्ञा पुं० [देश०] पैसे का चौथाई भाग। छदाम। दुकडा। (सुनार)।

सौहनी(पु)—वि० [हिं० सुहावनी] सोहनी। शोभन। अच्छी। सुंदर। उ०—अति आछी तनक कनक की दौंहनी सौहनी गढाइ दै री मैया।—नंद ग्रं०, पृ० ३४०।

सौहर—संज्ञा पुं० [अ० शौहर] दे० 'शौहर'।

सौहरा†—संज्ञा पुं० [हिं ससुर] ससुर। (पश्चिम)।

सौहविष—संज्ञा पुं० [सं०] कई सामों के नाम।

सौहाँग—संज्ञा पुं० [देश०] दो भर का बाट या बटखरा। (सुनार)।

सौहार्द—संज्ञा पुं० [सं०] १ सुहृद का भाव। मित्रता। मैत्री। सख्य। दोस्ती। २ सुहृद या मित्र का पुत्र। ३ मन की ऋजुता। हृदय की सरलता (को०)। ४ सद्‌भाव (को०)।

सौहार्दनिधि—संज्ञा पुं० [सं०] राम का एक नाम।

सौहार्दव्यंजक—वि० [सं० सौहार्दव्यञ्जक] सौहार्द को व्यक्त करनेवाला। मैत्री प्रकट करनेवाला [को०]।

सौहार्द्य—संज्ञा पुं० [सं०] सौहार्द। मित्रता। बंधुत्व। दोस्ती।

सौहित्य—संज्ञा पुं० [सं०] तृप्ति। संतोष। २ मनोरमता। मनोज्ञता। सुंदरता। ३ पूर्णता। ४ कृपालुता। सद्‌भावना (को०)।

सौही—संज्ञा स्त्री० [फा० सोहन] १ एक प्रकार की रेती। २. एक प्रकार का हथियार।

सौहीं—क्रि० वि० [हिं० सौहैं] सामने। आगे। उ०—कहि आवति हे जु कहावत हौ तुम वाही तौं ताकि सकै हम सौहीं। तेहि पैंडे कहा चलिये कबहूँ जिहि काटो लगै पग पीर दुखौहीं।—केशव (शब्द०)।

सौहृद[1]—संज्ञा पुं० [सं०] १ मित्रता। स्नेहसबंध। सख्य। दोस्ती। २ सुहृद्। मित्र। दोस्त। ३ एक प्राचीन जनपद। (महाभारत)। ४ रुचि।

सौहृद[2]—वि० सुहृद या मित्र संबंधी।

सौहृदय, सौहृदय्य—संज्ञा पुं० [सं०] सौहार्द। मित्रता। दोस्ती।

सौहृद्य—संज्ञा पुं० [सं०] सौहार्द। मित्रता। बंधुता। दोस्ती।

सौहोत्र—संज्ञा पुं० [सं०] सुहोत्र के अपत्य अजमीड और पुरुमीड नामक वैदिक ऋषि।

सौह्म—संज्ञा पुं० [सं०] सुह्म देश का राजा।

— ० —